तत्कालहतछागस्य तन्तुना वा गुणाः शुभाः ।
निर्लोमतन्तुसूत्रेण कुर्याद्वा गुणमुत्तमम् ॥ ५३ ॥
पक्ववंशत्वचः कार्य्यो गुणस्तु स्थावरो दृढ़ ।
पट्टसूत्रेण सन्नद्धः सर्वकर्म्मसहो युधि ॥ ५४ ॥
प्राप्ते भाद्रपदे मासि त्वगर्कस्य प्रशस्यते ।
तस्यास्तत्र गुणः कार्य्यो न वित्तः स्थावरो दृढ़ः ॥ ५५ ॥
गुणाः कार्य्या समुञ्जानां भङ्गस्नाय्वर्कवर्म्मिणाम् ।

## अथ शरलक्षणानि

अतः पहं प्रवक्ष्यामि शराणाम् लक्षणं शुभम् ।
स्थूलं नाति सूक्ष्मश्च नोऽपक्वं न कुभूमिजम् ॥ ५६ ॥
हीनग्रन्थिविदीर्णं च वर्जयेदीदृशं शरम् ।
पूर्णग्रन्थि सुपक्वं च पाण्डुरं समयाहृतम् ॥ ५७ ॥

---

अथवा तुरन्त वध किये गये बकरे के चर्म को रोयें रहित (निर्लोम) कर के उसके तन्तु ( तांत ) से निर्माण कर के उससे गुण तैयार होता है। पूर्वोक्त प्रकार से उत्तम गुण बनाना चाहिये ॥ ५३ ॥

पके वाँस के छाल ( बल्कल ) को रेशम के साथ मिला कर और उसको बट कर तैयार किया हुआ गुण युद्ध में सब प्रकार की आकर्षण-विकर्षण क्रिया को सहन करने में समर्थ होता है ॥ ५४ ॥

भादो मास ( भाद्रपद ) में अर्क ( मदार ) वृक्ष की छाल ( बल्कल ) ले कर उसके बीच के सब सूक्ष्म सूत को निकाल कर उस सूत से ( पूर्वोक्त प्रकार से ) गुण तैयार करना चाहिये। वह सस्ता, स्थायी और दृढ़ होता है। धनुष का गुण मुञ्जयुक्त ( मुंज से युक्त ) या भंग नाड़ी से तेयार किया जाना चाहिये ॥ ५५ ॥

## बाण का लक्षण

इसके पश्चात् अच्छे बाण ( शर ) का लक्षण कहूँगा। तीर के निर्माण के लिए शर नामक तृण विशेष ( सरहरी सरकंडा ) न तो बहुत मोटा होना चाहिए और न तो बहुत पतला। वह कच्चा न हो और खराब भूमि में पैदा हुआ न हो ॥ ५६ ॥

बिना गाँठ वाले और चिटके हुये शर को बाण के लिए उपयोग न करना चाहिये। ठीक समय ( वर्षा आदि न हो ) पर शरत्काल में पूर्ण गाँठ

शरवंशा गृहीतव्या शरत्काले च गाधिज ! ॥ ५८ ॥
कठिनं वर्त्तुलं काण्डं गृह्णीयात् सुप्रदेशजम् ।
द्वौ हस्तौ मुष्टिहीनौ च दैर्घ्ये स्थूले कनिष्ठिका
विधेया शरमानेषु यन्त्रे चाकर्षयेत् ततः ॥ ५९ ॥
काकहंसशशादानां मत्स्यादक्रौञ्चकेकिनाम् ।
गृध्राणां कुरराणाञ्च पक्षा एते सुशोभनाः ॥ ६० ॥
षडङ्गुलप्रमाणेन पक्षच्छेदञ्च कारयेत् ।
दशाङ्गुलमिता पक्षा शार्ङ्गचापस्य मार्गणे ॥ ६१ ॥
योज्या दृढाश्चतुः संख्या सन्नद्धाः स्नायुतन्तुभिः ।
शराश्च त्रिविधा ज्ञेयाः स्त्रीपुंसाश्च नपुंसकः ।
अग्रस्थूलो भवेन्नारी पश्चात् स्थूलो भवेत् पुमान् ॥ ६२ ॥

---

वाले, भलीभांति पक कर पीले पड़ गये शर (सरहरी) को ले आना चाहिये ॥ ५७-५८ ॥

हे विश्वामित्र ! उत्तम भूमि में पैदा हुये कड़े, गोलाकार, सरकंडा (या सरहरी) के काण्ड को तीर के लिये लिया जाना चाहिए। एक मुट्ठी (मुष्टि या पाँच अंगुल) कम दो हाथ लम्बे और कनिष्ठिका (कनगुरी) के समान मोटे बाण बनाना चाहिये

यदि शर में कहीं वक्रता (टेढ़ापन) रहे तो उसको दूर करने के लिए यन्त्र में डाल कर उसको सीधा कर लेना चाहिये ॥ ५९ ॥

कौआ, हंस, बाज, क्रौंच, बटेर, गिद्ध, कुरल (चील्ह), टिटिहरी इन सब पक्षियो के पंख बाण के पृष्ठ भाग (पंख) में लगाने के लिए अच्छे होते हैं ॥ ६० ॥

प्रत्येक शर (बाण) में चार पंख बराबर कर के संयोजित करना चाहिये। सभी पंख छः अंगुल नाप के होने चाहिये। जो बाण शार्ङ्ग धनुष के लिये बनाना हो उनमें दश अंगुल नाप के पंख लगाने चाहिये। बाँस के बनाये गये धनुष के प्रयोग के लिए बाण में चार पंख स्नायु तन्तु से मजबूती से बाँधना चाहिये ॥ ६१ ॥

स्त्री, पुरुष और नपुंसक—ये तीन प्रकार के बाण होते हैं। जिस बाण का आगे का भाग मोटा हो वह 'स्त्री बाण' कहलाता है। जिस बाण का पिछला भाग मोटा हो उसको 'पुरुष बाण' कहते हैं ॥ ६२ ॥

समो नपुंसको ज्ञेयः तल्लक्ष्यार्थे प्रशस्यते ।
दूरपातो युवत्या च पुरुषो भेदयेद् दृढम् ॥ ६३ ॥

## अथ फललक्षणम्

आरामुखं क्षुरप्रश्च गोपुच्छं चार्द्धचन्द्रकम् ।
सूचीमुखश्च भल्लश्च वत्सदन्तं द्विभल्लकम् ॥ ६४ ॥
कर्णिकं काकतुण्डं च तथान्यान्यप्यनेकशः ।
फलानि देशभेदेन भवन्ति बहुरूपतः ॥ ६५ ॥

## अथैतेषां कर्म्माणि

आरामुखेन चर्म्मछेदनम्, क्षुरप्रेण बाणकर्त्तनम् । वा बाहुकर्त्तनम्, गोपुच्छेन लक्ष्यसाधनम्, अर्द्धचन्द्रेण ग्रीवा, मस्तकधनुरादीनां छेदनं, सूचीमुखेन कवचभेदनम्, भल्लेन हृदय-भेदनम्, वत्सदन्तेन गुणचर्व्वणम्, द्विभल्लेन बाणावरोधनम्,

---

जिस बाण के आगे और पीछे दोनों ओर के भाग सम हों उसको नपुंसक जाति का बाण कहते हैं । ऐसा ही बाण लक्ष्यवेध के लिए उत्तम कहा गया है । स्त्रीजाति बाण द्रुतगामी होता है और पुरुष जातीय बाण दूरस्थित लक्ष्य को भेदने में समर्थ होता है ॥ ६३ ॥

### फल के लक्षण

बाण के फल आरामुख, क्षुरप्र, गोपुच्छ, अर्द्धचन्द्रक, सूचीमुख, भल्ल, वत्सदन्त, द्विभल्लक, कर्णिक और काकतुण्ड—ये दस प्रकार के होते हैं । इनके अतिरिक्त देशभेद से अन्य अनेक प्रकार के बहुत से फल होते हैं ॥ ६४-६५ ॥

### इन फलों के कर्म

'आरामुख' नामक फल से चर्म ( ढाल ) का बेध किया जाता है । 'क्षुरप्र' नामक फल से धनुष छेदन या बाण कर्त्तन या बाहुकर्त्तन किया जाता है । 'गोपुच्छ' नामक फल लगे हुए बाण से लक्ष्य साधन अर्थात् लक्ष्य पर बाण मारने का अभ्यास किया जाता है । 'अर्द्धचन्द्र' नामक बाण से मस्तक, गर्दन और धनुष आदि का छेदन किया जाता है । 'सूचीमुख' फल युक्त बाण से कवच का भेदन, भल्ल नामक बाण से हृदय को वेधन, वत्सदन्त

कर्णिकेन लोहमयबाणानां छेदनम्, काकतुण्डेन वेध्यानां वेधं कुर्य्यात् ॥ ६६ ॥

अन्यद्गोपुच्छकं ज्ञेयं शुद्धकाष्ठविनिर्म्मितम् ।
मुखे च लोहकण्टेन विद्धंत्र्यङ्गुलसम्मितम् ॥ ६७ ॥

वाणस्य फल स्थाने ( सह ) कण्टकयोजनात् गोपुच्छबाणो भवति । अनेन शराभ्यासस्तथा लक्ष्याभ्यासो वा कर्त्तव्यः ॥ ६८ ॥

## अथ पायनं ( शरोपरि औषधलेपनम् ) ।

इषु फले शरवंशामूललेपनाद्

भवति, तच्चिह्नमेतत् । यस्मिन् शरवंशसमूहे स्वातिविन्दुर्निपतति स पीतवर्णो भवत्ति । तस्य मूले विषमुत्पद्यते, तन्मूलं ग्राह्यं । स च सर्वदा पवनाभावेऽपि कम्पते, इदमेव तल्लक्ष्मेति ॥ ६९ ॥

फलस्य पावनं वक्ष्ये दिव्यौषधिविलेपनैः ।
येन दुर्भेद्यवर्म्माणि भेदयेत्तरुपर्णवत् ॥ ७० ॥

---

बाण से गुण को नष्ट करना, द्विभल्ल बाण से बाण को रोकने का काम, कर्णिक बाण से लोहमय बाणों का छेदन और काकतुण्ड बाण से बेधने योग्य वस्तु का वेध करना चाहिये ॥ ६६ ॥

गोपुच्छ नामक वाण सूखे हुए शुद्ध काठ ( लकड़ी ) से बनता है । उसके मुख में तीन अंगुल का लोह कण्टक लगा हुआ रहता है ॥ ६७ ॥

वाण के फल स्थान पर लोह कण्टक युक्त करने से गोपुच्छ नामक बाण होता है । इस बाण के द्वारा बाण चलाने का अभ्यास और लक्ष्य का अभ्यास करना चाहिए ॥ ६८ ॥

### बाण के ऊपर औषधि का लेपन

बाण के फल के ऊपर शरवंश ( सरकंडे ) के मूल को पीस कर और उसका लेप कर के उस बाण के मारने से जो घाव होता है वह असाध्य होता है । जिस शरवंश के समूह पर वर्षाकाल में स्वाती नक्षत्र का जल गिरता है वह पीले रंग का हो जाता है । उसकी जड़ में विष पैदा हो जाता है । वह बिना हवा के भी काँपता रहता है । यही उसकी पहचान है । उस शरवंश की जड़ को खोद कर ले लेना चाहिये ॥ ६९ ॥

वाण के फल पर दिव्य औषधि के विलेपन की विधि बताता हूँ जिस विलेपित बाण द्वारा दुर्भेद्य लोहे ( लोहवर्म ) को भी वृक्ष के पत्ते की भाँति बेधा जा सकता है ॥ ७० ॥

पिप्पली सैन्धवं कुष्ठं गोमूत्रेतु सुपेषयेत् ।
अनेन लेपयेच्छस्त्रं लिप्तं चाग्नौ प्रतापयेत् ॥ ७१ ॥
शिखिग्रीवानुवर्णाभं तप्तपीतं तथौषधम् ।
ततस्तु विमलं तोयं पाययेच्छस्त्रमुत्तमम् ॥ ७२ ॥

## अथ नाराच-नालीकशतघ्नीनां वर्णनम्

सर्वलोहास्तु ये बाणा नाराचास्ते प्रकीर्त्तिताः ।
पञ्चभिः पृथुलैः पक्षैर्युक्ताः सिद्ध्यन्ति कस्यचित् ॥ ७३ ॥

नालीका लघवो बाणा नलयन्त्रेण नोदिताः ।
अत्युच्चदूरपातेषु दुर्गयुद्धेषु ते मताः ॥ ७४ ॥
सिंहासनस्य रक्षार्थं शतघ्नं स्थापयेत् गढे ।
रंजकबहुलं तत्र स्थाप्यं वटयो धीमता ? ॥ ७५ ॥

---

पिप्पली, सेंधानमक, कूठ ( वणिक द्रव्य विशेष ) इन तीनों द्रव्यों को गोमूत्र से पीस लें। फिर उसको बाण के फल या अन्य किसी अभीष्ट शस्त्र पर लेप करे। इसके बाद उसको अग्नि में तपा लें ( गरम कर ले ) ॥७१॥

गरम करने पर यह औषधि मोर पक्षी के गरदन की तरह नीले रंग की हो जाती है। फिर उस उत्तम शस्त्र पर स्वच्छ जल डाल कर उसको तर कर देना चाहिये। इस प्रकार उस पर पानी चढ़ जाने पर वह वाण जहरीला हो जाता है ॥ ७२ ॥

## नाराच नालीक और शतघ्नी का वर्णन

जो वाण सर्व लोहमय (पूरा लोहे का) होता है उसको 'नाराच' कहते हैं। इस वाण में पाँच पंख आबद्ध रहते हैं। यह नाराच बाण कोई कोई धनुर्धर ही चलाने में सिद्ध होता है। यह सब के वश का नहीं होता ॥७३॥

नालीक छोटे बाण होते हैं, जो नालिक यन्त्र द्वारा चलाये ( फेंके ) जाते हैं। ये नालीक बाण उच्च दूर स्थानों में तथा किले में रह कर युद्ध करने में अच्छे माने जाते हैं। ये नालीक बाण आधुनिक बन्दूक अस्त्र के अनुरूप होते हैं ॥ ७४ ॥

सिंहासन की रक्षा के लिए किले में बुद्धिमान योद्धाओं को शतघ्नी और प्रचुर मात्रा में गोला बारूद संग्रह कर के रखना चाहिए ॥ ७५ ॥

## अथ स्थानमुष्ट्याकर्षणलक्षणानि

स्थान्यष्टौ विधेयानि योजने भिन्नकर्म्मणाम् ।
मुष्टयः पञ्च समाख्याता व्यायाः पञ्च प्रकीर्त्तिताः ॥ ७६ ॥

अग्रतो वामपादश्च दक्षिणं चानुकुञ्चितम् ।
प्रत्यालीढं प्रकर्त्तव्यं हस्तद्वयसविस्तरम् ॥ ७७ ॥

आलीढ़े तु प्रकर्त्तव्यं सव्यं चैवानुकुञ्चितम् ।
दक्षिणन्तु पुरस्ताद्वा दूरपाते विशिष्यते ॥ ७८ ॥

पादौ सविस्तरौ कार्य्यौ समौ हस्तप्रमाणतः ।
विशाखस्थानकं ज्ञेयं कूटलक्ष्यस्य वेधने ॥ ७९ ॥

---

### स्थान, मुष्टि और आकर्षण के लक्षण

युद्ध के समय कभी खड़े हो कर, कभी तिरछे होकर और कभी बैठ कर बाण चलाना पड़ता है । आवश्यकता के अनुसार इन अवस्थाओं के विभिन्न प्रकार एवं कौशल होते हैं । इन सब को स्थान ( पैंतरा ) कहते हैं । विभिन्न कार्य में बाण प्रयोग करने के ऐसे स्थान ( पैंतरे ) आठ प्रकार के होते हैं । बाण की मुष्टि के आकर्षण के पाँच प्रकार और व्याय के पाँच प्रकार होते हैं ।। ७६ ।।

प्रत्यालीढ़, आलीढ़, विशाख, समपद, असमपाद दर्दुरक्रम, गरुडक्रम, पद्मासन—ये आठ प्रकार के स्थान ( पैंतरे ) होते हैं ।

बायें पैर को आगे बढ़ा कर दाहिने पैर के घुटने को सिकोड़ कर दो हाथ पीछे रखने से जो पैंतरा किया जाय उसको प्रत्यालीढ़ पैंतरा कहते हैं ।। ७७ ।।

दाहिने पैर को आगे बढ़ा कर बाँयें पैर के घुटने सिकोड़ कर दो हाथ पीछे रखने से जो पैतरा बनता है उसको आलीढ़ पैंतरा कहते हैं । बाण को दूर तक फेंकने में यह पैंतरा विशेष उपयोगी होता है ।। ७८ ।।

एक हाथ का फासला दोनों पैरों के बीच में करके फिर दोनों पैरों को सीधा रखने से जो पैंतरा बनता है उसको विशाख पैंतरा कहते हैं । इस पैंतरे से खड़े होकर कूट लक्ष्य ( कपट से बने हुये निशाने ) को बेधना चाहिए ।। ७६ ।।

समपादैः समौ पादौ निष्कम्पौ च सुसङ्गतौ ।
असमे च पुरो वामे हस्तमात्रनतं वपुः ॥ ८० ॥
आकुञ्चितोरुद्वौ यत्र जानुभ्यां धरणीं गतौ ।
दर्दुरक्रममित्याहुः स्थानकं दृढभेदने ॥ ८१ ॥
सव्यं जानुगतौ भूमौ दक्षिणं च सकुञ्चितम् ।
अग्रतो यत्र दातव्यं तद्विद्याद्गरुणक्रमम् ॥ ८२ ॥
पद्मासनं प्रसिद्धन्तु ह्युपविश्य यथाक्रमम् ।
धन्विनां तत्तुविज्ञेयं स्थानकं शुभलक्षणम् ॥ ८३ ॥

## अथगुणमुष्टिः

पताका वज्रमुष्टिश्च सिंहकर्णस्तथैव च ।
मत्सरी काकतुण्डी च योजनीया यथाक्रमम् ॥ ८४ ॥
दीर्घा तु तर्ज्जनी यत्र ह्याश्रिताङ्गुष्ठमूलकम् ।

---

दोनों पैरों को बराबर मिलाकर सीधा रखने से जो पैंतरा बनता है उसको समपाद पैंतरा कहते हैं । इसमें पैर हिलने डुलने न चाहिए ॥८०॥

बाये पैर को आगे करके दाहिने पैर को पीछे रख कर शरीर को एक हाथ नीचे झुका देने पर जो पैंतरा बनता है उसको विषमपाद पैंतरा कहते हैं ॥ ८१ ॥

दोनों जाँवों को सिकोड़ कर, दोनों घुटनों को जमीन पर टेक देने पर जो पैंतरा बनता है उसको दर्दुरक्रम पैंतरा कहते हैं । इस पैंतरे से कठोर वस्तु को बेधने में सुविधा होती है । बायें घुटने को जमीन पर लगा कर दाहिने पैर को आगे रख कर सिकोड़ देने से जो पैंतरा बनता है उसको गरुड़-क्रम पैंतरा कहते हैं ॥ ८२ ॥

पद्मासन नामक स्थानक तो प्रसिद्ध ही है । यह शुभ लक्षण वाला है और बैठ कर किया जाता है । यह सब धनुर्धारियों को जानने योग्य है ॥ ८३ ॥

## गुणमुष्टि (मूठ) पकड़ने के नियम

यह पाँच प्रकार की होती है—पताका मुष्टि, वज्रमुष्टि, सिंहकर्ण मुष्टि मत्सरी मुष्टि और काकतुण्डी मुष्टि ॥ ८४ ॥

धनुष की डोरी जिस प्रकार की मुट्ठी बाँध कर खींचने के लिए पकड़ी जाती है उसको 'गुणमुष्टि' कहते हैं ।

तर्जनी अंगुली अंगूठे का मूल देश पकड़ कर दीर्घ (आयात) रखना

पताका सा च विज्ञेया नालिका दूरमोक्षणे ॥ ८५ ॥
तर्ज्जनी मध्यमा मध्यं अङ्गुष्ठो विशते यदि ।
वज्रमुष्टिस्तु सा ज्ञेया स्थूले नाराचमोक्षणैः[1] ॥ ८६ ॥
अङ्गुष्ठमध्यदेशन्तु तर्जन्यग्रं शुभं स्थितम् ।
सिंहकर्णः स विज्ञेयो दृढलक्ष्यस्य वेधने ॥ ८७ ॥
अङ्गुष्ठनखमूले तु तर्जन्यग्रञ्च संस्थितम् ।
मत्सरी सा च विज्ञेया चित्रलक्ष्यस्य वेधने ॥ ८८ ।
अङ्गुष्ठाग्रे तु तर्जन्यां मुखं यत्र निवेशितम् ।
काकतुण्डी च सा ज्ञेया सूक्ष्मलक्ष्येषु योजिता ॥ ८९ ॥

## अथ धनुर्मुष्टिसन्धानम्

सन्धानं त्रिविधं प्रोक्तमधमूर्द्धं समं सदा ।

---

होता है उसको पताका मुष्टि कहते हैं । यह मुष्टि नालिकास्त्र प्रयोग काल में बाण दूर चलाने में उपयोगी होती है ॥ ८५ ॥

तर्जनी और मध्यमा इन दो अंगुलियों के बीच में अंगूठे को डाल कर मुष्टि बन्द करने को वज्रमुष्टि कहते हैं । यह मुष्टि स्थूल बाण और नाराच बाण चलाने में उपयोगी होती है ॥ ८६ ॥

अंगूठों के मध्य भाग से तर्जनी का अग्रभाग भलीभाँति स्थापन करने को 'सिंहकर्ण मुष्टि' कहते हैं । यह दृढ़ लक्ष्य बेध करते समय उपयोगी होती है ॥ ८७ ॥

अंगूठे के नाखून के मूलस्थ स्थान पर तर्जनी का अग्र भाग दृढ़तापूर्वक संस्थापित करने को मत्सरी मुष्टि कहते हैं । चित्रलक्ष्य ( इस लक्ष्य में स्थित किसी चिह्न विशेष ) के बेधने में यह उपयोगी होती है ॥ ८८ ॥

अंगूठे के अग्रभाग में तर्जनी का मुख यदि दृढ़तापूर्वक सन्निविष्ट हो तो उसे काकतुण्डो मुष्टि कहते हैं । वह मुष्टि सूक्ष्म लक्ष्यों के वेधन में उपयोगी होती है ॥ ८९ ॥

### धनुर्मुष्टि सन्धान

बाँयें हाथ से धनुष के मध्य भाग को पकड़ने को धनुर्मुष्टि कहते हैं । धनुर्मुष्टि का संधान तीन प्रकार का होता है । अधःसंधान, ऊर्द्धसंधान और

---

१. मोक्षणे

योजयेत् त्रिप्रकारं हि कार्य्येष्वपि यथाक्रमम् ॥ ९० ॥
अधश्च दूरपातित्वे समे लक्ष्येषु निश्चले ।
दृढ़स्फोटं[1] प्रकुर्वीत् ऊर्ध्वसंधानयोगतः ॥ ९१ ॥

## अथ धनुर्व्यायाः ।

कैशिकः केशमूले वै शरः शृंगे च सात्त्विकः ।
श्रवणे वत्सकर्णश्च ग्रीवायां भरतो भवेत् ॥ ९२ ॥
अंसके स्कन्धनामा च व्यायाः पञ्चप्रकीर्त्तिताः ।
कैशिकश्चित्रयुद्धेषु ह्यधो लक्ष्येषु सात्त्विकः ॥ ९३ ॥
वत्सकर्णः सदाज्ञेयो भरतो दृढ़भेदने ।
दृढ़भेदे च दूरे च स्कन्धनामानमुद्दिशेत् ॥ ९४ ॥

---

समसंधान । इन तीनों प्रकार के संधानों का प्रयोग यथायोग्य कार्यरूप में करना चाहिए ॥ ९० ॥

बाण को दूर तक मारते समय मुष्टि का अधःसन्धान, निश्चल लक्ष्य को बेधने के समय समसंधान और दृढस्फोट अर्थात् कठोर लक्ष्य को बेधने में ऊर्द्धसंधान का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९१ ॥

## धनुर्व्याय ( धनुष को खींचना )

व्याय अर्थात् धनुष को खींचने की प्रणाली पाँच प्रकार की होती है । कैशिक व्याय, सात्त्विक व्याय, वत्सकर्ण व्याय, भरत व्याय, स्कन्ध व्याय । केश के मूल पर्यन्त बाण खींचने ( शराकर्षण ) को कैशिक व्याय, शृङ्ग ( सिर के अग्रभाग ) पर्यन्त आकृष्ट करने को सात्त्विक व्याय, कान पर्यन्त आकर्षण को 'वत्सकर्ण व्याय' और गर्दन पर्यन्त शराकर्षण को 'भरत व्याय' कहते हैं ॥ ९२ ॥

स्कन्ध पर्यन्त शराकर्षण को स्कन्ध व्याय कहते हैं । इस प्रकार ये पाँच प्रकार के व्याय कहे गये हैं । चित्र युद्ध के समय कैशिक व्याय का, अधो लक्ष्य में सात्त्विक व्याय का, तिरछे लक्ष्य में वत्सकर्ण व्याय का, दृढ़भेदन में भरत व्याय का और दृढ़भेदन और दूरघातन में स्कन्ध व्याय का अवलम्बन करना चाहिये ॥ ९३–९४ ॥

---

१. कठोर वस्तु का वेधन

## अथ लक्ष्यम्

लक्ष्यं चतुर्विधं ज्ञेयं स्थिरं चैव चलन्तथा।
चलाचलं द्वयचलं वेधनीयं क्रमेण तु ॥ ९५ ॥

आत्मानं सुस्थिरं कृत्वा लक्ष्यञ्चैव स्थिरं बुधः।
वेधयेत् त्रिप्रकारन्तु स्थिरवेधी स उच्यते ॥ ९६ ॥

चलन्तु वेधयेद् यस्तु आत्मस्थानेषु संस्थितः।
चलं लक्ष्यं तु तत् प्रोक्तमाचार्य्येण शिवेन वै ॥ ९७ ॥

धन्वीतः (प्र) चलते यत्र स्थिरलक्ष्ये समाहितः।
चलाचलं भवेत्तत्र ( च ) ह्यप्रमेयमचिन्तितम् ॥

---

## लक्ष्य ( निशाना )

लक्ष्य चार प्रकार के होते हैं—स्थिर लक्ष्य, चल लक्ष्य, चलाचल लक्ष्य और द्वयचल लक्ष्य। इनका भेदन क्रमशः करना चाहिये ॥ ९५ ॥

सामने की ओर एक स्थिर ( निश्चल ) लक्ष्य स्थापित करे और स्वयं भी निश्चल होकर खड़ा हो। उसके बाद उस लक्ष्य को क्रमशः तीन प्रकार से बेधना चाहिए। इस प्रकार जब ऐसे स्थिर लक्ष्य को बेधने का अभ्यास हो जाय तो वह विज्ञ व्यक्ति 'स्थिरवेधी कहा जाता है ॥ ९६ ॥

पहले पास में और क्रमशः दूर कोई एक सचल ( सरल गतियुक्त या भ्रमणशील ) लक्ष्य स्थापित करे। स्वयं अपने स्थान पर खड़ा हो कर उस चलायमान लक्ष्य को बेधना चाहिए। आचार्य शिव ने इसको चल लक्ष्य कहा है। ऐसे चल लक्ष्य को वेधने का अभ्यास होने पर उस लक्ष्यबेधी को 'चलवेधी' कहते हैं ॥ ९७ ॥

किसी एक स्थिर लक्ष्य की ओर धनुर्धारी भ्रमण करता है तो उस लक्ष्य को चलाचल लक्ष्य कहते हैं। यह लक्ष्यबेध अभ्यास साध्य और कठिन कार्य है। बिना चल लक्ष्य बेध में दक्षता प्राप्त किये इस चलाचल लक्ष्यवेध में सफलता नहीं प्राप्त होती है। वेध्य वस्तु प्रबल वेग से घूम रही हो और उसको बेधने के लिए धनुर्धारी भी प्रबल वेग से घूम रहा हो। उसको द्वयचल

उभावपि चलौ यत्र लक्ष्यं चापि धनुर्धरः।
तद्विज्ञेयं द्वयचलं श्रमेण बहु साध्यते ॥ ९८ ॥
श्रमेणास्खलितादृष्टिः शीघ्रसंधानमाप्यते ॥ ९९ ॥
श्रमेण चित्रयोधित्वं श्रमेण प्राप्यते जयः।
तस्माद् गुरुसमक्षं हि श्रमः कार्य्यो विजानता ॥ १०० ॥

---

लक्ष्य कहते हैं। उस चलायमान वस्तु को बेधने का कार्य अत्यधिक परिश्रम और अभ्यास से ही साध्य होता है ॥ ९८ ॥

श्रम द्वारा ही लक्ष्य अस्खलित होता है। श्रम से शीघ्र बाण योजन और बाण निक्षेप प्राप्त होता है ॥ ९९ ॥

श्रम से ही धन्वी चित्रयोधी बनता है। श्रम से ही संग्राम में विजय लाभ मिलता है। इसलिए ज्ञानी शिष्य को गुरु के समक्ष विशेष रूप से श्रम (अभ्यास) करना चाहिये ॥ १०० ॥

# अथ लक्ष्याभ्यासस्वरूपाणि

प्रथमं वामहस्तेन यः श्रमं कुरुते नरः।
तस्य चापक्रियासिद्धिरचिरादेव जायते ॥ १ ॥
वामहस्ते तु संसिद्धे पश्चाद्दक्षिणमारभेत्।
उभाभ्याञ्च श्रमं कुर्यान्नाराचैश्च शरैस्तथा ॥ २ ॥
वामेनैव श्रमं कुर्यात् सुसिद्धिर्दक्षिणे करे।
विशाखेनासमेनैव रथी व्याये च कैशिके ॥ ३ ॥
उदिते भास्करे लक्ष्यं पश्चिमायां निवेशयेत्।
अपराह्णे च कर्त्तव्यं लक्ष्यं पूर्वदिगाश्रितम् ॥ ४ ॥
उत्तरेण सदा कार्य्यमवश्यमवरोधिकम्।
संग्रामेण विना कार्यं न लक्ष्यं दक्षिणामुखम् ॥ ५ ॥

## लक्ष्य के अभ्यास के स्वरूप

जो धनुर्धारी पहले बायें हाथ से धनुष और दहिने हाथ से बाण ले कर धनुर्युद्ध का अभ्यास करता है उसको शीघ्र ही सफलता प्राप्त हो जाती है ॥ १ ॥

बायें हाथ से बाण संचारण सिद्ध होने पर उसके बाद दाहिने हाथ से अभ्यास आरम्भ करना चाहिये। नाराचों और शरों ( इन दोनों ) से प्रक्षेपण का अभ्यास करना चाहिए ॥ २ ॥

दायें हाथ के भलीभाँति अभ्यास हो जाने पर पुनः बायें हाथ से परिश्रम ( अभ्यास ) करना चाहिये। विशेष रूप से रथी को कैशिक नामक व्याय प्रक्रिया से विशाख और असमपाद पैतरों से ही अभ्यास करना चाहिये ॥३॥

सूर्योदय होने पर प्रातः काल पश्चिम दिशा में लक्ष्य स्थापित करके अभ्यास करना चाहिये और अपराह्न ( दोपहर बाद ) पूर्व दिशा में स्थापित लक्ष्य पर अभ्यास करना चाहिये ॥ ४ ॥

उत्तर दिशा में लक्ष्य साध कर बाण चलाने का अभ्यास अवरोधकाल में करना चाहिये। संग्राम की स्थिति को छोड़ कर कभी भी दक्षिण दिशा में लक्ष्य स्थापित करके अभ्यास नहीं करना चाहिये। तात्पर्य है कि बाण संचालन का अभ्यास करते समय सूर्य पीठ की ओर या दाहिनी ओर रहे ॥ ५ ॥

षष्टिधन्वन्तरे लक्ष्यं ज्येष्ठं लक्ष्यं प्रकीर्त्तितम् ।
चत्वारिंशत् मध्यमञ्च विंशतिश्च कनिष्ठकम् ॥ ६ ॥
चत्वारिंशच्च त्रिंशच्च षोडशैव भवेत्ततः ॥ ७ ॥
चतुः शतैश्च काण्डानां यो हि लक्ष्यं विसर्ज्जयेत् ।
सूर्योदये चास्तमने स ज्येष्ठो धन्विनां भवेत् ॥ ८ ॥
त्रिशतैर्मध्यमश्चैव द्विशताभ्यां कनिष्ठकः ।
लक्ष्यं च पुरुषोन्मानं कुर्य्याच्चन्द्रकसंयुतम् ॥ ९ ॥
ऊर्द्धभेदी भवेज्ज्येष्ठो नाभिभेदी च मध्यमः ।
पादभेदी तु लक्ष्यस्य स कनिष्ठो मतो भृगो ! ॥ १० ॥

अपने स्थान से अर्थात् धनुर्धारी जहाँ अपने खड़े होने का स्थान निश्चित करे उस स्थान से ६० धनु अर्थात् २४० हाथ दूर लक्ष्य स्थापित करके लक्ष्य वेध ( निशाना लगाने का अभ्यास ) करना उत्तम लक्ष्य, १६० हाथ की दूरी वाला मध्यम लक्ष्य और ८० हाथ की दूरी वाला लक्ष्य कनिष्ठ लक्ष्य कहा गया है । ( ४ हाथ = एक धनुष के माना जाता है ) ॥ ६ ॥

उक्त दूरी केवल बाण के सम्बन्ध में कही गई है । सर्वलोहमय नाराच को चलाने का अभ्यास करते समय उत्तम लक्ष्य के लिये १६० हाथ, मध्यम लक्ष्य के लिए १२० हाथ और कनिष्ठ लक्ष्य के लिए ६४ हाथ की दूरी होनी चाहिये क्योंकि नाराच, सामान्य बाण से भारी ( वजनी ) होता है ॥ ७ ॥

जो धनुर्धारी प्रशिक्षण काल में पूर्वाह्न और अपराह्न में ४०० बार लक्ष्य का वेध करके श्रम क्रिया से विरत हो वह धनुर्धारियों में श्रेष्ठ माना जाता है ॥ ८ ॥

३०० बार बाण चलाने के बाद थक जाने वाला धन्वी मध्यम कोटि का और २०० बार बाण चला कर थक जाने वाला कनिष्ठ कोटि का धनुर्धारी माना जाता है ! लक्ष्य, पुरुष की ऊँचाई के बराबर अर्थात् ३॥ हाथ ऊँची लकड़ी या लोहे से बने हुए दंड ( डंडे ) का हो । उसके सिरे पर चन्द्रमा के समान गोलाकार लकड़ी का फलक लगाकर बनाया जाय ॥ ९ ॥

हे विश्वामित्र ! उस फलक पर वेध्य द्रव्य को लगा कर लक्ष्य वेध करने का अभ्यास करना चाहिये । वेध्य द्रव्य के ऊर्द्ध अंश को वेधने वाला श्रेष्ठ, नाभि ( मध्य अंश ) का भेदी मध्यम और पाद ( निचले ) अंश का भेदी कनिष्ठ कोटि का लक्ष्यवेधी माना जाता है ॥ १० ॥

## अथानध्यायः

अष्टमी च ह्यमावास्या वर्जनीया चतुर्दशी ।
पूर्णिमार्द्धदिनं यावन्निषिद्धं सर्वकर्म्मसु ॥ ११ ॥
अकाले गर्जिते दैवे दुर्दिनं चाथवा भवेत् ।
पूर्वकाण्डहतं लक्ष्यमनध्याये प्रचक्षते ॥ १२ ॥
अनुराधर्क्षमारभ्य षोडशर्क्षे दिवाकरः ।
यावच्चरति तं कालमकालं हि प्रचक्षते ॥ १३ ॥
अरुणोदयवेलायां वारिदो यदि गर्जति ।
तद्दिने स्यादनध्यायस्तमकालं प्रचक्षते ॥ १४ ॥
श्रमं च कुर्वतस्तत्र भुजङ्गो दृश्यते यदि ।
अथवा भज्यते चापं यदैव श्रमकर्म्मणि ॥ १५ ॥
त्रुट्यते वा गुणो यत्र प्रथमे बाणमोक्षणे ।
श्रमं तत्र न कुर्वीत् शस्त्रे मतिमतां वरः ॥ १६ ॥

### अनध्याय ( शिक्षा का निषेध काल )

अष्टमी, अमावास्या, चतुर्दशी, ये तीनों तिथियाँ तथा पूर्णिमा का आधा दिन धनुर्वेद की शिक्षा में अनध्याय होता है । अतः ये तिथियाँ धनुर्वेद शिक्षण प्रशिक्षण सम्बन्धी सब कार्यों में वर्जित हैं ।। ११ ।।

यदि वर्षाकाल के अतिरिक्त अन्य काल में मेघ गर्जन हो, अथवा पानी वरसे या झड़ी लग जाय, यदि धनुर्धर का प्रथम बाण लक्ष्य को न बेध सके तो अनध्याय माना जाता है ।। १२ ।।

अनुराधा नक्षत्र से १६ नक्षत्र तक अर्थात् मृगशिरा नक्षत्र तक जब सूर्य रहता है तो उस काल को अकाल कहा जाता है अर्थात् अगहन मास से ज्येष्ठ मास तक धनुर्विद्या का अभ्यास न करना चाहिये । केवल आषाढ़ से कार्त्तिक मास तक धनुर्विद्या का अभ्यास करना चाहिये ।। १३ ।।

सूर्योदय के समय प्रातःकाल यदि मेघ गरजता है तो उस काल को अकाल कहते हैं । उस दिन भी अनध्याय होना चाहिये ।। १४ ।।

धनुर्विद्या का अभ्यास करते समय यदि सर्प दिखाई दे अथवा अभ्यास करते समय धनुष टूट जाय । अथवा पहिला बाण चलाते ही धनुष की डोरी टूट जाय तो बुद्धिमानों में श्रेष्ठ धनुर्धारी को उसी समय अभ्यास करना बन्द कर देना चाहिये ।। १६ ।।

## अथ श्रमक्रिया

क्रियाकलापान् वक्ष्यामि श्रमसाध्यांञ्छुचिष्मताम् ।
येषां विज्ञानमात्रेण सिद्धिर्भवति नान्यथा ॥ १७ ॥
प्रथमं चापमारोप्य चूलिकां बन्धयेत्ततः ।
स्थानकं तु ततः कृत्वा बाणोपरि करं न्यसेत् ॥ १८ ॥
तोलनं धनुषश्चैव कर्त्तव्यं वामपाणिना ।
आदानञ्च ततः कृत्वा सन्धानञ्च ततः परम् ॥ १९ ॥
सकृदाकृष्टचापेन भूमिवेधं न कारयेत् ।
नमस्कुर्य्याच्च मां विघ्नराजं गुरुं धनुः शरान् ॥ २० ॥
याचितव्या गुरोराज्ञा बाणस्याकर्षणं प्रति ।
प्राणवायुं प्रयत्नेन प्राणेन सह पूरयेत् ॥ २१ ॥
कुम्भकेन स्थिरं कृत्वा हुङ्कारेण विसर्जयेत् ।

---

### श्रमक्रिया

अब पवित्र व्यक्तियों द्वारा धनुष के संचालन के व्यवहार में लाई जाने वाली इन श्रमसाध्य प्रक्रियाओं, क्रिया-कलापों को कहूंगा जिनके विशेष रूप से ज्ञान होने पर ही धनुर्विद्या में सिद्धि मिलती है अन्यथा नहीं ॥ १७ ॥

सबसे पहले धनुष को झुकाकर फिर चूलिका (धनुष के मूल) को बाँधना चाहियें। इसके बाद पैंतरे से खड़े हो करके बाण के ऊपर हाथ रखना चाहिये ॥ १८ ॥

बाँये हाथ से धनुष को उत्तोलन (धारण) करना चाहिये। उसके बाद धनुष पर बाण को आयोजित करना चाहिये ॥ १९ ॥

धनुष में बाण योजन करते ही पहले भूमि (मिट्टी) का वेध न करना चाहिये। हे विश्वामित्र ! महादेव जी को, गणेश जी को, गुरु को, धनुष को और बाण को नमस्कार करना चाहिये ॥ २० ॥

उसके बाद बाण के चलाने के लिए गुरु से आज्ञा माँगनी (लेनी) चाहिये। प्राणवायु को पूरक प्राणायाम विधि से यत्नपूर्वक नाक के द्वारा प्रवेश कर पूर्ण करना चाहिये। उस प्रविष्ट वायु को कुम्भक प्राणायाम विधि से भीतर स्थिर करके रेचक प्राणायाम विधि से प्राण वायु के साथ

इत्यभ्यासक्रिया कार्या धन्विना सिद्धिमिच्छता ॥ २२ ॥
षण्मासात् सिध्यते मुष्टिः शराः सम्वत्सरेण तु ।
नाराचास्तस्य सिध्यन्ति यस्य तुष्टो महेश्वरः ॥ २३ ॥
पुष्पवद्धारयेद्बाणं सर्पवत् पीडयेद्धनुः ।
धनुवच्चिन्तयेत् लक्ष्यं यदीच्छेत् सिद्धिमात्मनः ॥ २४ ॥
क्रियामिच्छन्ति चाचार्य्या दूरमिच्छन्ति भार्गवाः ।
राजानो दृढमिच्छन्ति लक्ष्यमिच्छन्ति चेतरे ॥ २५ ॥
जनानां रञ्जनं येन लक्ष्यपातात् प्रजायते ।
हीनेनापीषुणा तस्मात् प्रशस्तं लक्ष्यवेधनं ॥ २६ ॥

## अथ लक्ष्यऽस्खलनविधिः

विशाखस्थानकं कृत्वा[1] समसन्धानमाचरेत् ।

बाण को हुँकारपूर्वक छोड़ना चाहिये। सिद्धि के इच्छुक धनुर्धारी को इस प्रकार अभ्यास क्रिया करनी चाहिये ॥ २१-२२ ॥

छः मास तक इस प्रकार अभ्यास करने से मुष्टि सिद्धि और एक वर्ष में बाण सिद्धि हो जाती है। परन्तु जिसके ऊपर महादेव जी प्रसन्न हो जायँ उसको ही नाराच सञ्चालन क्रिया सिद्धि होती हैं ॥ २३ ॥

जो अपनी सिद्धि को चाहे वह धन्वी बाण को फूल की तरह धारण करे। धनुष को सर्प की तरह पीडित करे ( दबावे ) और जैसे धन्वी अपने धनुष के लिए सदैव चिन्ता करता है उसी प्रकार उसको लक्ष्य की भी चिन्ता करनी चाहिये ॥ २४ ॥

आचार्य लोग क्रिया की सिद्धि की इच्छा करते हैं। भार्गव ( चार प्रकार के युद्ध में निपुण ) लोग बाण दूर जा कर गिरे इसकी इच्छा करते हैं। राजा लोग दृढ़ वस्तु के भेदन की इच्छा करते हैं तथा अन्य लोग जैसे भी सम्भव हो लक्ष्य के वेध होने की इच्छा करते हैं ॥ २५ ॥

लक्ष्य का वेध हो जाने से लोगों का मन हर्षित हो जाता है। इसलिये बाण के द्वारा हीन ( क्षुद्र ) बाण से भी लक्ष्य भेदन होना उत्तम माना जाता है ॥ २६ ॥

### लक्ष्य अस्खलनविधि ( लक्ष्य न चूकने की विधि )

विशाख नामक पैंतरें से खड़े होकर गोपुच्छमुख बाण द्वारा एवं सिंह-

१. हित्वा

गोपुच्छमुखबाणेन सिंहकर्णेन मुष्टिना ॥ २७ ॥
आकर्षेत् कैशिकव्याये न शिखाश्चालयेत्ततः ।
पूर्वापरौ समं कार्यौ समांसौ निश्चलौ करौ ॥ २८ ॥
चक्षुषी स्पन्दयेन्नैव दृष्टिं लक्ष्ये नियोजयेत् ।
मुष्टिनाऽऽच्छादितं लक्ष्यं शरस्याग्रे नियोजयेत् ॥ २९ ॥
मनो दृष्टिगतं कृत्वा ततः काण्डं विसर्ज्जयेत् ।
स्खलत्येव कदाचिन्न लक्ष्ये योद्धा जितश्रमः ॥ ३० ॥

## अथ शीघ्रसन्धानम्

आदानं चैव तूणीरात् सन्धानं कर्षणं तथा ।
क्षेपणं च त्वरायुक्तो बाणस्य कुरुते तु यः ॥ ३१ ॥
नित्याभ्यासवशात्तस्य शीघ्रसन्धानता भवेत् ॥

---

कर्ण मुष्टि द्वारा समसन्धान अवलम्बन करना चाहिये ॥ २७ ॥

धनुष को कैशिक व्याय में खींचना चाहिये । शिखा तक को न हिलने देना चाहिये । शरीर का ऊर्द्ध और अधोभाग सम ( बराबर ) करना, दोनों कन्धों को सम ( अन्तराल रखना ) करना तथा दोनों हाथों को निश्चल रखना चाहिये ॥ २८ ॥

आँखो को नहीं हिलाना चाहिये तथा अपनी दृष्टि को लक्ष्य पर रखनी चाहिये । मुष्टि द्वारा लक्ष्य को ढक कर उसको बाण के सम्मुख रखना चाहिये ॥ २९ ॥

अपने मन को दृष्टि के साथ-साथ लक्ष्य में स्थिर रख कर तब बाण छोड़ना चाहिये । इस प्रकार अभ्यस्त योद्धा अपने लक्ष्य को वेधने में कभी नहीं चूकता है ॥ ३० ॥

### शीघ्र सन्धान

जो योद्धा तूणीर से बाण लेकर उसे बाण का सन्धान, कर्षण तथा क्षेपण द्रुतवेगपूर्वक कर सके तो इस प्रकार नित्य अभ्यास करते करते उसको शीघ्र सन्धानता प्राप्त होती है ॥ ३१ ॥

## अथ दूरपातित्वं

मुष्ट्या पताकया बाणं स्त्रीचिह्नं दूरपातनम् ।

## दृढभेदनम्

प्रत्यालीढे कृते स्थाने ह्यधः सन्धानमाचरेत् ।
दर्दुरस्थान मास्थाय ह्यूर्द्धधारणमाचरेत् ॥ ३२ ॥
स्कन्धव्यायेन वज्रस्य मुष्ट्या पुंमार्गणेन च ।
अत्यन्तसौष्ठवं बाह्वोर्जायते दृढभेदिता ॥ ३३ ॥

## हीनगतिसमूहः

सूचीमुखा मीनपुच्छा भ्रमरी च तृतीयका ।
शराणां गतयस्त्रिस्नः प्रशस्ताः कथिता बुधैः ॥ ३४ ॥
सूचीमुखा गतिस्तस्य सायकस्य प्रजायते ।
पत्रं विलोकितं यस्य ह्यथवा हीनपत्रकम् ॥ ३५ ॥

---

### दूरपातित्व

पताका नामक मुष्टि से स्त्री चिह्नयुक्त द्वारा बाण चलाने से वह बाण दूर जाकर गिरता है ॥

### दृढ़भेदन

प्रत्यालीढ स्थान करके उसके पश्चात् अधः सन्धान करना चाहिये । दर्दुर स्थान में स्थित ( खड़े ) होकर ऊर्द्ध सन्धान करना चाहिये ॥ ३२ ॥

स्कन्ध व्याय एवं वज्रमुष्टि द्वारा पुरुष जाति बाण का इसी प्रकार सन्धान करना चाहिये । इस प्रकार बाद में हाथ से बाण छोड़ने से दृढ़-भेदन की क्षमता प्राप्त हो जाती है ॥ ३३ ॥

### हीनगतिसमूह

विद्वानों ने सूचीमुख, मीनपुच्छ और भ्रमरी इन तीन प्रकार बाणों की प्रशस्त गति कहा है ॥ ३४ ॥

जिस बाण का पत्र ( पुंख ) बाण छोड़ते समय दिखाई देता है वह बाण हीनपत्र ( पत्र रहित या पुंख विहीन ) होता है । इस बाण की गति सूची-मुख होती है ॥ ३५ ॥

कर्कशस्तन्तु चापेन यः कृष्टो हीनमुष्टिना ।
मत्स्यपुच्छा गतिस्तस्य सायकस्य प्रकीर्त्तिता ॥ ३६ ॥
भ्रमरी कथिता ह्येषा शिवेन श्रमकर्म्मणि ।
ऋजुत्वेन विना याति क्षिप्यमाणस्तु शायकः ॥ ३७ ॥

## बाणलक्ष्यस्खलनगतिसमूहः

वामगा दक्षिणा चैव ऊर्द्धगाऽधोगमा तथा ।
चतस्रो गतयः प्रोक्ता बाणस्खलनहेतवः ॥ ३८ ॥

## ( पूर्वोक्तगतिसमूहोदाहरणम् )

कम्पते गुणमुष्टिस्तु मार्गणस्य तु पृष्ठतः ।
सम्मुखो स्याद्धनुर्मुष्टिस्तदा वामे गतिर्भवेत् ॥ ३९ ॥
ग्रहणं शिथिलं यस्य ऋजुत्वेन विवर्जितम् ।
पार्श्वन्तु दक्षिणं याति सायकस्य न संशयः ॥ ४० ॥

---

महादेव जी द्वारा यह बाण गति मत्स्यपुच्छ कही गई है जो बाण कठिन धनुष और हीनमुष्टि द्वारा आकृष्ट करके छोड़ा जाय ॥ ३६ ॥

अभ्यास कर्म में छोड़ा जाता हुआ बाण यदि वक्रगति का अवलम्बन करे ( वक्रगति से जाय ) तो शिव जी ने बाण की उस गति को भ्रमरी गति कहा है ॥ ३७ ॥

## बाणलक्ष्यस्खलनगति समूह

यदि बाण छोड़ने पर वह बाईं ओर, दाहिनी ओर, ऊपर की ओर, नीचे की ओर होकर जाय तो शिव जी ने बाणस्खलन ( निशाने में न लगने के ) हेतु उसकी चार प्रकार की गति कही है ॥ ३८ ॥

## पूर्वोक्त गति समूहों का उदाहरण

यदि बाण के पीछे के भाग में गुणमुष्टि काँपती हो और धनुर्मुष्टि सामने की ओर आये तो बाण की गति बाएँ हो जाती है। ( ऐसा बाण लक्ष्यवेध नहीं कर सकता ) इसलिए धनुर्गुणमुष्टि को काँपने नहीं देना चाहिये ॥ ३९ ॥

जो बाण ढिलाई के साथ पकड़ने से सीधा सीधा नहीं जाता, ऐसा बाण निःसन्देह दाहिनी ओर चला जाता है। ( वह लक्ष्य वेध नहीं कर सकेगा ) ॥ ४० ॥

ऊर्द्ध्वं भवेच्चापमुष्टि गुणमुष्टिरधोभवेत् ।
समुक्तो मार्गणो लक्ष्यादूर्द्ध्वं याति न संशयः ॥ ४१ ॥
मोक्षणे चैव बाणस्य चापमुष्टिरधोभवेत् ।
गुणमुष्टिर्भवेदूर्द्ध्वं तदाधोगामिनी गतिः ॥ ४२ ॥

## अथ शुद्धगतयः

लक्ष्यबाणाग्रदृष्टिनां सङ्गतिस्तु यदाभवेत् ।
तदानीं मुञ्चितो बाणो लक्ष्यान्न स्खलति ध्रुवम् ॥ ४३ ॥
निर्दोषः शब्दहीनश्च सममुष्टिद्वयोऽङ्कितः ।
भिनक्ति दृढभेद्यानि सायको नास्ति संशयः ॥ ४४ ॥
स्वाकृष्टस्तेजितोयश्च सुशुद्धो गाढमुष्टितः ।
नरनागाश्वकायेषु न तिष्ठति स मार्गणः ॥ ४५ ॥

---

यदि धनुर्मुष्टि ऊपर की ओर हो और गुण मुष्टि नीचे की ओर रहे तो उस दशा में छोड़ा हुआ वाण लक्ष्य से ऊपर चला जाता है । इसमें संदेह नहीं ॥ ४१ ॥

वाण के छोड़ते समय धनुर्मुष्टि यदि लक्ष्य से नीचे रहे, और गुणमुष्टि ऊपर रहे तो बाण की गति नीची हो जायगी । तात्पर्य यह है कि चापमुष्टि गुणमुष्टि द्वारा लक्ष्य को चिह्नित करने पर ही निःसन्देह लक्ष्यवेध हो सकेगा अन्यथा नहीं ॥ ४२ ॥

### शुद्धगति

जब लक्ष्य, वाण का अग्र भाग और योद्धा की दृष्टि इन तीनों में संगति ( तालमेल ) रहती है तब उस समय छोड़ा गया बाण निश्चित रूप से लक्ष्य से स्खलित नहीं होता है ॥ ४३ ॥

दोषों से रहित, शब्द शून्य, गुण एवं धनुष दोनों की मुष्टि को एक समान साध कर छोड़ा गया बाण कठिन वस्तु को भी भेद सकता है । इसमें किसी प्रकार का संशय नहीं ॥ ४४ ॥

अच्छी प्रकार से खींचा गया, एवं तेजयुक्त ( सान पर चढ़ाया गया ) तथा अग्रभाग में सुन्दर परिष्कृत पुङ्ख निबद्ध किया गया, और गाढ़ मुष्टि करके चलाया गया बाण मनुष्यों और हाथियों एवं घोड़ों के शरीर को भेदता हुआ आर-पार होते हुए बाहर निकल जाता है । अर्थात् शरीर को बेध कर लगा नहीं रहता ॥ ४५ ॥

यस्य तृणसमा बाणाः यस्येन्धनसमं धनुः ।
यस्य प्राणसमा मौर्वी स धन्वी धन्विनां वरः ॥ ४६ ॥

## अथ दृढचतुष्कम्

अयश्चर्मघटश्चैव मृतपिण्डश्च चतुष्टयम् ।
यो भिनत्ति न तस्येषु वंज्रेणापि विदीर्यते ॥ ४७ ॥
सार्द्धाङ्गुलप्रमाणेन लोहपत्राणि कारयेत् ।
तानि भित्त्वैकबाणेन दृढ़घाती भवेन्नरः ॥ ४८ ॥
चतुर्विंशति चर्म्माणि यो भिनत्तीषुणा नरः ।
तस्य बाणो गजेन्द्रस्य कायं निर्भिद्य गच्छति ॥ ४९ ॥
भ्राम्यन् जले घटो वेध्यश्चक्रे मृत्पिण्डकं तथा ।
भ्रमन्ति वेधयेत् यो हि दृढभेदी स उच्यते ॥ ५० ॥
अयस्तु काकतुण्डेन चर्म्मचाराग्रमुखेन हि ।
मृतपिण्डं च घटं चैव विध्येत् सूचीमुखेन वै ॥ ५१ ॥

---

जो धनुर्धर बाण तृण के समान धनुष इंधन के समान और मौर्वी (डोरी) को प्राण के समान मानता हो वह धन्वी सब धनुर्धारियों में श्रेष्ठ होता है ॥ ४६ ॥

### दृढचतुष्क

जिस धनुर्धारी का बाण लोहा, चमड़ा ( गैंड़े के चमड़े की ढाल ), पानी रखने का घड़ा और मिट्टी का पिंड इन चारों पदार्थों को भेद सकता है उसका बाण बज्र से भी नहीं तोड़ा जा सकता है ॥ ४७ ॥

डेढ़ अंगुल लम्बे लोहे के पत्रों ( पत्तरों ) को बनवाना चाहिये । पत्रों के समूह को एक बाण से भेदकर धन्वी दृढ़घाती पदवी को प्राप्त करता है ॥४८॥

जो मनुष्य एक बाण से चमड़े से बनी ढालों को एक साथ रखकर उसको भेदता है उसका बाण हाथी के शरीर को भी भेद कर बाहर निकल जाता है ॥ ४९ ॥

जो धनुर्धारी (जल के भँवर में) घूमते हुए घड़े को तथा कुम्हार की चाक पर घड़े के आकार में घूमते हुए मृत्पिण्ड को और भ्राम्यमान किसी भी पदार्थ को वेध सकता है वह दृढ़भेदी कहा जाता है ॥ ५० ॥

लोहे से बने हुए पदार्थ को काकतुण्ड बाण द्वारा और मृत्पिण्ड और घट को सूचीमुख बाण द्वारा बेधना चाहिये ॥ ५१ ॥

## अथ चित्रविधिः

वाणभङ्गकरावर्त्तः काष्ठच्छेदनमेव च।
बिन्दुकं गोलकयुग्मं यो वेत्ति स जयी भवेत् ॥ ५२ ॥

लक्ष्य स्थाने धृतं कान्तं सम्मुखं छेदयेत्ततः।
किञ्चिद् मुष्टिं विधाय स्वां तिर्यग् द्विफलकेषुणा ॥ ५३ ॥

सम्मुखं बाणमायान्तं तिर्यग् बाणं न सञ्चरेत्।
प्राज्ञः शरेण यश्छिन्द्याद्‌बाणच्छेदी स उच्यते ॥ ५४ ॥

## अथ काष्ठभेदनम्

काष्ठेऽश्वकेशं संयम्य तत्र बध्वा वराटिकाम्।
हस्तेन भ्राम्यमाणं च यो हन्ति सो धनुर्धरः ॥ ५५ ॥
लक्ष्य स्थाने न्यसेत् काष्ठं सार्द्रं गोपुच्छसन्निभम्।
यश्छिन्द्यात्तत् क्षुरप्रेण 'काष्ठभेदी' स जायते ॥ ५६ ॥

---

### चित्र-विधि

बाण को काटना, घूमती हुई कौड़ी को काटना, काष्ठ छेदन, बिन्दुक ( चांदमारी ) और गोलक युग्म ( दो गोलों को ) इनके वेध करने की विधि जो धनुर्धारी जानता है वह शत्रु सेना पर जयी होता है ॥ ५२ ॥

धनुर्धर को अपनी मुट्ठी को कुछ टेढ़ी करके दो फल वाले वाण से लक्ष्य स्थान में रखे हुये बाण को काट देना चाहिये ॥ ५३ ॥

तिरछा ( वक्र ) बाण न चलाना चाहिए। प्रत्युत योद्धा स्वयं घूम जाय; जो बाण को आकाश में ही काट दे उसको बाणच्छेदी कहा जाता है ॥५४॥

### अथ काष्ठभेदनम्

लकड़ी के एक टुकड़े ( खण्ड ) के अग्रभाग में घोड़े के बाल को बांध कर उसके आगे एक कौड़ी बांध कर उसको हाथ से घुमाते रहना चाहिये। उस घूमती हुई कौड़ी को जो वेध सके वह धनुर्धर है ॥ ५५ ॥

लक्ष्य स्थान पर गीली ठोस लकड़ी का गोपुच्छाकृति एक टुकड़ा रखना चाहिये। जो दूर से क्षुरप्र नामक बाण से उस काष्ठ खण्ड ( लकड़ी के टुकड़े ) का छेदन करे, उसको 'काष्ठभेदी' कहते हैं ॥ ५६ ॥

यस्य तृणसमा बाणाः यस्येन्धनसमं धनुः ।
यस्य प्राणसमा मौर्वी स धन्वी धन्विनां वरः ॥ ४६ ॥

## अथ दृढचतुष्कम्

अयश्चर्मघटश्चैव मृतपिण्डश्च चतुष्टयम् ।
यो भिनत्ति न तस्येषु वंज्रेणापि विदीर्यते ॥ ४७ ॥
सार्द्धाङ्गुलप्रमाणेन लोहपत्राणि कारयेत् ।
तानि भित्वैकबाणेन दृढ़घाती भवेन्नरः ॥ ४८ ॥
चतुर्विंशति चर्म्माणि यो भिनत्तीषुणा नरः ।
तस्य बाणो गजेन्द्रस्य कायं निर्भिद्य गच्छति ॥ ४९ ॥
भ्राम्यन् जले घटो वेध्यश्चक्रे मृत्पिण्डकं तथा ।
भ्रमन्ति वेधयेत् यो हि दृढभेदी स उच्यते ॥ ५० ॥
अयस्तु काकतुण्डेन चर्म्मचारामुखेन हि ।
मृतपिण्डं च घटं चैव विध्येत् सूचीमुखेन वै ॥ ५१ ॥

---

जो धनुर्धर वाण तृण के समान धनुष इंधन के समान और मौर्वी (डोरी) को प्राण के समान मानता हो वह धन्वी सब धनुर्धारियों में श्रेष्ठ होता है ॥ ४६ ॥

### दृढचतुष्क

जिस धनुर्धारी का वाण लोहा, चमड़ा ( गैंड़े के चमड़े की ढाल ), पानी रखने का घड़ा और मिट्टी का पिंड इन चारों पदार्थों को भेद सकता है उसका वाण बज्र से भी नहीं तोड़ा जा सकता है ॥ ४७ ॥

डेढ़ अंगुल लम्बे लोहे के पत्रों ( पत्तरों ) को बनवाना चाहिये । पत्रों के समूह को एक बाण से भेदकर धन्वी दृढ़घाती पदत्री को प्राप्त करता है।।४८।।

जो मनुष्य एक बाण से चमड़े से बनी ढालों को एक साथ रखकर उसको भेदता है उसका बाण हाथी के शरीर को भी भेद कर बाहर निकल जाता है ॥ ४९ ॥

जो धनुर्धारी (जल के भँवर में) घूमते हुए घड़े को तथा कुम्हार की चाक पर घड़े के आकार में घूमते हुए मृत्पिण्ड को और भ्राम्यमान किसी भी पदार्थ को वेध सकता है वह दृढ़भेदी कहा जाता है ॥ ५० ॥

लोहे से बने हुए पदार्थ को काकतुण्ड बाण द्वारा और मृत्पिण्ड और घट को सूचीमुख बाण द्वारा बेधना चाहिये ॥ ५१ ॥

## अथ चित्रविधिः

बाणभङ्गकरावर्त्तः काष्ठच्छेदनमेव च।
बिन्दुकं गोलकयुग्मं यो वेत्ति स जयी भवेत् ॥ ५२ ॥

लक्ष्य स्थाने धृतं कान्तं सम्मुखं छेदयेत्ततः।
किञ्चिद् मुष्टिं विधाय स्वां तिर्यग् द्विफलकेषुणा ॥ ५३ ॥

सम्मुखं बाणमायान्तं तिर्यग् बाणं न सञ्चरेत्।
प्राज्ञः शरेण यश्छिन्द्याद्‌बाणच्छेदी स उच्यते ॥ ५४ ॥

## अथ काष्ठभेदनम्

काष्ठेऽश्वकेशं संयम्य तत्र बध्वा वराटिकाम्।
हस्तेन भ्राम्यमाणं च यो हन्ति सो धनुर्धरः ॥ ५५ ॥
लक्ष्य स्थाने न्यसेत् काष्ठं सार्द्रं गोपुच्छसन्निभम्।
यश्छिन्द्यात्तत् क्षुरप्रेण 'काष्ठभेदी' स जायते ॥ ५६ ॥

---

### चित्र-विधि

बाण को काटना, घूमती हुई कौड़ी को काटना, काष्ठ छेदन, बिन्दुक ( चांदमारी ) और गोलक युग्म ( दो गोलों को ) इनके वेध करने की विधि जो धनुर्धारी जानता है वह शत्रु सेना पर जयी होता है ॥ ५२ ॥

धनुर्धर को अपनी मुट्ठी को कुछ टेढ़ी करके दो फल वाले बाण से लक्ष्य स्थान में रखे हुये बाण को काट देना चाहिये ॥ ५३ ॥

तिरछा ( वक्र ) बाण न चलाना चाहिए। प्रत्युत योद्धा स्वयं घूम जाय; जो बाण को आकाश में ही काट दे उसको बाणच्छेदी कहा जाता है ॥५४॥

### अथ काष्ठभेदनम्

लकड़ी के एक टुकड़े ( खण्ड ) के अग्रभाग में घोड़े के बाल को बांध कर उसके आगे एक कौड़ी बांध कर उसको हाथ से घुमाते रहना चाहिये। उस घूमती हुई कौड़ी को जो वेध सके वह धनुर्धर है ॥ ५५ ॥

लक्ष्य स्थान पर गीली ठोस लकड़ी का गोपुच्छाकृति एक टुकड़ा रखना चाहिये। जो दूर से क्षुरप्र नामक बाण से उस काष्ठ खण्ड ( लकड़ी के टुकड़े ) का छेदन करे, उसको 'काष्ठभेदी' कहते हैं ॥ ५६ ॥

लक्ष्ये बिन्दुं न्यसेच्छुभ्रं शुभ्रबन्धूकपुष्पवत् ।
हन्ति तं बिन्दुकं यस्तु चित्रयोधा स उच्यते ॥ ५७ ॥
काष्ठगोलयुगं क्षिप्रं दूरमूर्द्ध पुरा स्थितैः ।
असम्प्राप्तं शरं पृष्ठे तद्गोपुच्छमुखेन हि ॥ ५८ ॥
यो हन्ति शरयुग्मेन शीघ्रसन्धानयोगतः ।
स स्याद्धनुर्भृतां श्रेष्ठः पूजितः सर्वपार्थिवैः ॥ ५९ ॥

## अथ धावल्लक्ष्यं

रथस्थेन गजस्थेन हयस्थेन च पत्तिना ।
धावता वै श्रमः कार्य्यो लक्ष्यं हन्तुं सुनिश्चितम् ॥ ६० ॥

## अथ विधिः

वामादायाति यल्लक्ष्यं दक्षिणं हि प्रधावति ।

---

लक्ष्य में बन्धूक[1] ( दुपहरिया ) फूल की तरह सफेद रंग का ( लकड़ी का बना ) बिन्दु रखना चाहिये । या लकड़ी के बने एक लक्ष्य में सफेद रंग का एक बिन्दु बना देना चाहिये । जो योद्धा उस बिन्दु को बेध सके उसको 'चित्रयोधा' कहते हैं ॥ ५७ ॥

दूर तथा सम्मुख स्थित होकर एक व्यक्ति काष्ठ निर्मित दो गोले आकाश में ऊपर की ओर दूर फेंक दें । धनुर्धर उन्हीं दोनों गोलों को निकट न आते-आते दो गोपुच्छमुख नामक बाण से शीघ्र संधान करके बेधे । अथवा पृथक्-पृथक् दो बाणों से शीघ्र संधान कर बेधे । वह योद्धा धनुधारियों में श्रेष्ठ होता है और सब राजाओं द्वारा पूजित होता है ॥ ५८-५९ ॥

### धावल्लक्ष्य

लक्ष्य का सुनिश्चित रूप से वेध करने के लिए ( केवल खड़े होकर ही नहीं ) रथ पर बैठ कर, हाथी पर सवार होकर, घोड़े पर सवार होकर तथा पैरों पर खड़े होकर और कभी दौड़ते हुए बाण चलाने का अभ्यास करना चाहिए ॥ ६० ॥

### विधि

जो लक्ष्य बायें हाथ की ओर से आता है और दाहिने हाथ के पार्श्व

---

१. बंधुली

तच्छिन्द्याच्चापमाकृष्य सव्येनैव च पाणिना ॥ ६१ ॥
तथैव दक्षिणायान्तं विध्येद्बाणाद्धनुर्धरः ।
आलीढ़क्रममारोप्य त्वरा हन्याच्च तं नरः ॥ ६२ ॥

वायोरपि बलं दृष्ट्वा वामदक्षिणवाहतः ।
लक्ष्यं संसाधयेदेवं गाधिपुत्र ! नृपात्मज ! ॥ ६३ ॥

वायुः पृष्ठे दक्षिणे च वहन् सूचयते बलम् ।
सम्मुखीनश्च वामश्च भटानां भङ्गसूचकः ॥ ६४ ॥

## अथ शब्दवेधित्वम्

लक्ष्यस्थाने न्यसेत् कांस्यपात्रं हस्तद्वयान्तरे ।
ताडयेच्छर्कराभिस्तच्छब्दः सञ्जायते यदा ॥ ६५ ॥

---

से चला जाय उसको सव्य (बायें) हाथ से ही धनुष खींच कर उस लक्ष्य को बेधना चाहिये ॥ ६१ ॥

उसी प्रकार दक्षिण की ओर आते हुए लक्ष्य को धनुषधारी आलीढ़ क्रम द्वारा धनुष को खींच कर शीघ्रतापूर्वक वेध करे ॥ ६२ ॥

हे गाधिपुत्र विश्वामित्र ! दाहिने और बायें दोनों ओर से वायु का भी बल देख कर तब लक्ष्य साधन करना चाहिये ॥ तात्पर्य यह है कि यदि वायु का वेग बायीं ओर से हो तो धनुष को दायीं ओर करके पकड़े और दाहिनी ओर वायु की गति तीव्र हो तो दक्षिण की ओर उस लक्ष्य पर बाण छोड़ना चाहिये ॥ ६३ ॥

पीठ पीछे और दाहिनी ओर से 'बहने वाली वायु धनुर्धारी के बल को सूचित करती है । अर्थात् उस दशा में धनुर्धारी अपने लक्ष्य-साधन में सफल होता है । सम्मुख और बाईं ओर से बहने वाली वायु योद्धाओं की लक्ष्य-बेधन में असफलता की सूचक होती है ॥ ६४ ॥

### शब्दवेधिता

जिस स्थान पर लक्ष्य स्थापित हो उससे दो हाथ की दूरी पर एक कांस्यपात्र ( कांसे का बर्त्तन ) रखना चाहिये । एक व्यक्ति वहाँ रह कर कंकड़ियों से उस बर्त्तन पर चोट करे ( मारता रहे ) । कंकड़ियों की चोट से शब्द ( आवाज ) उत्पन्न होगा ॥ ६५ ॥

यत्र चैवोद्यते¹ शब्दस्तं सम्यक् तत्र चिन्तयेत् ।
कर्णेन्द्रियमनोयोगाल्लक्ष्यं निश्चयतां नयेत् ॥ ६६ ॥
पुनः शर्करया तच्च ताडयेच्छब्दहेतवे ।
पुनर्निश्चयतां नेयं शब्दस्थानानुसारतः ॥ ६७ ॥
ततः किञ्चित् कृतं दूरं नित्यं नित्यं विधानतः ।
लक्ष्यं समभ्यसेद् ध्वान्ते शब्दवेधनहेतवे ॥ ६८ ॥
ततो बाणेन हन्यात्तदवधानेन तीक्ष्णधीः ।
एतच्च दुष्करं कर्म भाग्ये कस्यापि सिद्ध्यति ॥ ६९ ॥

## अथ प्रत्यागमनम्

खगं बाणन्तु राजेन्द्र ! प्रक्षिपेद्वायुसन्मुखे ।
रञ्जकस्य च नालाभिरतोह्यागमनं भवेत् ॥ ७० ॥

जिस स्थान पर आवाज हो रही है अपने मन को धनुर्धारी वहीं पर लगावे । उसके बाद उस स्थापित लक्ष्य को आँखों से न देख कर केवल कान के साथ मन की एकाग्रता रख कर लक्ष्य (वेध्य वस्तु) को निश्चित करना चाहिये ।

वह दूसरा व्यक्ति फिर उस काँसे के बर्त्तन पर आवाज पैदा करने के लिए कंकड़ियों से चोट करे ( मारे ) । तब धनुर्धारी को उस गूँजती ( उठी ) हुई आवाज के स्थान के अनुसार लक्ष्य को निश्चित करना चाहिये ।।६६–६७।।

उसके बाद धीरे-धीरे क्रम से दो हाथ की दूरी का लक्ष्य स्थिर करे और खूब अभ्यस्त होता जाय तो उसको उसकी अपेक्षा कुछ अधिक दूरी पर, स्थापित करना चाहिये । इस प्रकार धनुर्वेद शास्त्र के विधान के अनुसार शब्दकारक काँसे के पात्र को क्रमशः दूर, फिर उससे दूर रख कर शब्द-वेधन के लिए नित्य निरंतर अन्धकार में लक्ष्य का अभ्यास करना चाहिये ॥ ६८ ॥

उसके बाद कुशाग्र बुद्धि धनुर्धारी सावधान तथा बाण से उस लक्ष्य का शब्द श्रवण के आधार पर वेध करे । यह कार्य अत्यन्त दुष्कर है । किसी-किसी भाग्यवान् व्यक्ति के ही भाग्य में इस शब्दवेधिता की सिद्धि प्राप्त होती है ।। ६९ ।।

### प्रत्यागमन

हे राजेन्द्र विश्वामित्र ! खग नामक बाण को वायु के सम्मुख ( सामने )

१. चोत्पद्यते

